अकसर बहुत हानि पहुंचाते है। मिट्टी के प्रयोग से कई लोग इसलिए डरते है कि कही मिट्टी गंदी हुई तो खून मे विष न पहुंच जाय; पर जहा कूडा-करकट फेका जाता हो या गंदगी गाड़ी जाती हो वहां की मिट्टी कोई लगायगा ही क्यों ?

शराव, मांस आदि अनेक अप्राकृतिक खाद्यों द्वारा शरीर मे पहुंचने वाली गंदगी के बारे मे, जिसके कारण अनेक रोग उत्पन्न होते हैं और जो घावों को खतरनाक बना देती है, आज कोई नही सोचता। शरीर मे भरे विप से कोई नही डरता, लोग डरते है उन विपों से जो वाहर से शरीर मे अनजाने पहुंच सकते है, गो कि इनसे डरने की जरा भी जरूरत नही है। मिट्टी द्वारा शरीर मे विप पहुंचने की तो जरा भी आशंका नही है।

घाव पर से मिट्टी की पट्टी जब हटाई जाती है तो अकसर उसके साथ वदबूदार तरल पदार्थ निकलता है। मिट्टी इसे घाव के चारों तरफ से खीचकर निकाल लाती है। इससे यह आसानी से समझा जा सकता है कि मिट्टी घाव को और उसके चारो ओर की जगह को दूषित पदार्थ से मुक्त रखती है और इसीलिए मिट्टी के प्रयोग से घाव शीघ्र और आसानी से अच्छे होते है।

घाव मे मिट्टी द्वारा विप पहुंचने का कोई डर नही है। यदि मिट्टी द्वारा कुछ गदगी घाव मे पहुंच जायगी तो मिट्टी उस गंदगी को तुरंत सोखकर नप्ट कर देगी।

कुछ लोग मिट्टी में खाद-गोवर मिले होने की शंका करते हैं, पर यह तो सभी जानते है कि देहाती घाव पर सीधे गोवर रख देते हैं। उनका घाव विना विपाक्त हुए ठीक हो जाता है, इसलिए यदि मिट्टी की पुलटिस मे गोवर हो भी तो किसी प्रकार डरने की जरूरत नही है।

'रोगो के कीटाणु पृथ्वी पर भरे पडे हैं', आज के विज्ञान के इस कथन पर जरा भी ठडे दिल से विचार किये वगैर लोग इतने घवरा गये है कि गीली मिट्टी के प्रयोग की वात करना ही एक साहस का काम हो गया है। इसके प्रचार पर पुलिस रोक लगा सकती है, पर हमें इन पक्षपातपूर्ण रूढिवादी विचारो से डरने की जरूरत नही है।

यह कहने की जरूरत नही कि मैने अनगिनत वार मिट्टी का प्रयोग किया है और प्रत्येक वार फल आशातीत हुआ है। नुकसान तो कभी किसी को पहुचा ही नही, न एक का भी रक्त विपाक्त हुआ।

वहशी और पशु अपनी नैसर्गिक प्रवृत्ति द्वारा प्रेरित होकर अपने घावो पर मिट्टी का प्रयोग कर उन्हे अच्छा कर लेते है। नैसर्गिक प्रवृत्ति किसीको कुराह नही ले जा सकती। हम विना किसी सशय के इसके इशारे पर चल सकते है, हने कभी कोई हानि नही होगी।

यदि घाव वड़ा हो तो हर प्रकार से प्राकृतिक जीवन व्यतीत करने की (मास, मदिरा, वीडी, सिगरेट आदि छोडने की) आवश्यकता होती है, यह प्रयोग द्वारा सिद्ध हो चुका है।

मिट्टी की पुलटिस और इसके अनेक प्रकार के प्रयोगों के वारे मे कहना अभी थोड़ा वाकी रह गया है।

मै यह पहले ही वता चुका हू कि मिट्टी मे घुलाने और चूसने की शक्ति है। वह विजातीय द्रव्य को घुलाकर चूस लेती है।

यह वरावर देखा गया है कि लोग विना पहले की जानकारी के डक मारने पर या साप के डस लेने पर नैसर्गिक प्रवृत्ति द्वारा प्रेरित होकर मिट्टी का प्रयोग करते है।

एक वार जव ईसामसीह कही जा रहे थे तो उन्होने रास्ते मे एक ऐसा आदमी देखा जो जन्म से अधा था।

जब उन्हे उसके वारे मे ज्ञात हुआ तो उन्होंने जमीन पर थूक-कर मिट्टी सानी और अंधे की आंखों पर लगा दी।

और कहा, "सैलम तालाव पर जा और अपनी आखें धो।" यह सुनकर वह गया, आंखें धोई और देखता वापस लौटा।

धरती मे जो आश्चर्यजनक रोगनाशक गुण है और उनके कारण मिट्टी की पुलटिस को भी विशेष स्थान प्राप्त हो गया। मिट्टी के प्रयोग से कितने स्थानीय रोग इस प्रकार चले जाते है जैसे उन पर जादू कर दिया गया हो। यह प्रकृति की ही शक्ति है जिससे ये आश्चर्यजनक कार्य संपन्न होते है।

कोई किसी भी रोग का रोगी क्यों न हो, सामान्यतया उसके सारे शरीर की चिकित्सा जल, प्रकाश, वायु तथा प्राकृतिक भोजन-द्वारा होनी अत्यतावश्यक है। इसी एक उपाय द्वारा स्थायी स्वास्थ्य की प्राप्ति होगी। पर स्थानीय चिकित्सा के भी वहुत से लाभ हैं। यदि तुरत लाभ प्राप्त करना हो तो रोगी अंग की चिकित्सा कभी-कभी अत्यंतावश्यक हो जाती है, और इसके लिए वस्तुतः प्राकृतिक साधन मिट्टी से वढ़कर दूसरा ज्यादा पुरअसर उपाय नही है।

अब तक ऐसे अवसरों पर जल का प्रयोग होता आया है। रोग के स्थान पर लोग भीगे कपड़े की पट्टी वांधकर गरमी लाने के लिए ऊपर से ऊनी कपड़ा वांधते है; पर मिट्टी की पुलटिस अधिक प्राकृतिक है और अधिक लाभदायक भी; क्योकि मिट्टी पानी ज्यादा सोखती है और जल्द सूखती भी नही। इसके अलावा घुलाने और जज्व करने का मिट्टी में अपना निजी गुण भी है।

प्रिसनीज साहव[1] के वताये पेडू पर गीले कपड़े की पट्टी वांधने

---

[1]प्रिसनीज साहव जस्ट के पहले हुए थे। ये रोगो को मिटाने के लिए पानी का प्रयोग भीगी पट्टियों के रूप मे करते थे।—अनुवादक

तथा और भी जितने प्रकार के गीली पट्टी के प्रयोग है वे मिट्टी की पुलटिस के प्रयोग की तुलना मे नगण्य है और वह दिन दूर नही है जब लोग उनके बजाय मिट्टी की पट्टी का ही उपयोग करेगे।

मिट्टी की पट्टी भी प्रिसनीज साहब की बताई पट्टियो की तरह ही बांधी जाती है। अतर केवल यह है कि जल की जगह गीली मिट्टी का प्रयोग होता है। जहा तक बन सके मिट्टी ढीली रखनी चाहिए, पर इतनी ढीली नही कि रखने पर बहने लगे।

मिट्टी की पट्टी बनाने के लिए गीली मिट्टी या नदी-नाले का कीचड़ लेकर छाती, आख, गले के चारो ओर और गरदन, गाल, पैर, पिडली, पजे, हाथ, जननेद्रिय, मूत्राशय, तिल्ली और जिगर के स्थान, रीढ की हड्डी आदि जहा भी रोग हो फैला देनी चाहिए और फिर उस पर कोई ऊनी या सूती मोटा कपड़ा रखकर बाध देना चाहिए ताकि मिट्टी अपने स्थान पर बनी रहे। ऊपर वाले कपडे के एक सिरे पर एक डोरी लगी रहे तो बाधने से सहूलियत होगी।

सोचने-समझने वाला कोई भी आदमी आसानी से जान लेगा कि किसी विशेष स्थान पर मिट्टी की पुलटिस कैसे बाधी जा सकती सकती है। समझना केवल यही रहता है कि गीली मिट्टी अपने स्थान पर कैसे टिकी रखी जा सकेगी।

बाधने की पट्टी सूती या ऊनी कोई भी हो सकती है। पानी की पट्टी या गद्दी मे ऊपर से ऊनी पट्टी बाधने की जैसी जरूरत होती है वैसी मिट्टी की पट्टी मे नही, क्योकि मिट्टी अपने आप गरम हो जाती है, पर जो रोगी कमजोर हो, जिनके शरीर मे गरमी कम हो, उनके लिए ऊनी पट्टी का प्रयोग बहुत अच्छा है।

मिट्टी की पुलटिस वह बनी बनाई दवा है जिसका कोई भी रोग क्यो न हो, किसी तरह का दर्द क्यो न हो, तुरत उपयोग कर

जब उन्हें उसके बारे मे ज्ञात हुआ तो उन्होंने जमीन पर थूक-कर मिट्टी सानी और अंधे की आंखों पर लगा दी।

और कहा, "सैलम तालाब पर जा और अपनी आंखें धो।" यह सुनकर वह गया, आखें धोई और देखता वापस लौटा।

धरती मे जो आश्चर्यजनक रोगनाशक गुण है और उनके कारण मिट्टी की पुलटिस को भी विशेष स्थान प्राप्त हो गया। मिट्टी के प्रयोग से कितने स्थानीय रोग इस प्रकार चले जाते हैं जैसे उन पर जादू कर दिया गया हो। यह प्रकृति की ही शक्ति है जिससे ये आश्चर्यजनक कार्य संपन्न होते है।

कोई किसी भी रोग का रोगी क्यों न हो, सामान्यतया उसके सारे शरीर की चिकित्सा जल, प्रकाश, वायु तथा प्राकृतिक भोजन-द्वारा होनी अत्यंतावश्यक है। इसी एक उपाय द्वारा स्थायी स्वास्थ्य की प्राप्ति होगी। पर स्थानीय चिकित्सा के भी बहुत से लाभ हैं। यदि तुरंत लाभ प्राप्त करना हो तो रोगी अंग की चिकित्सा कभी-कभी अत्यंतावश्यक हो जाती है, और इसके लिए वस्तुतः प्राकृतिक साधन मिट्टी से बढकर दूसरा ज्यादा पुरअसर उपाय नही है।

अब तक ऐसे अवसरों पर जल का प्रयोग होता आया है। रोग के स्थान पर लोग भीगे कपड़े की पट्टी बांधकर गरमी लाने के लिए ऊपर से ऊनी कपड़ा बांधते है; पर मिट्टी की पुलटिस अधिक प्राकृतिक है और अधिक लाभदायक भी; क्योंकि मिट्टी पानी ज्यादा सोखती है और जल्द सूखती भी नहीं। इसके अलावा घुलाने और जज्ब करने का मिट्टी में अपना निजी गुण भी है।

प्रिसनीज साहब[1] के बताये पेड़ू पर गीले कपड़े की पट्टी बांधने

---

[1]प्रिसनीज साहब जस्ट के पहले हुए थे। ये रोगों को मिटाने के लिए पानी का प्रयोग भीगी पट्टियो के रूप में करते थे।—अनुवादक

तथा और भी जितने प्रकार के गीली पट्टी के प्रयोग हैं वे मिट्टी की पुलटिस के प्रयोग की तुलना मे नगण्य है और वह दिन दूर नही है जब लोग उनके बजाय मिट्टी की पट्टी का ही उपयोग करेंगे।

मिट्टी की पट्टी भी प्रिसनीज साहब की बताई पट्टियो की तरह ही बाधी जाती है। अतर केवल यह है कि जल की जगह गीली मिट्टी का प्रयोग होता है। जहा तक बन सके मिट्टी ढीली रखनी चाहिए, पर इतनी ढीली नही कि रखने पर बहने लगे।

मिट्टी की पट्टी बनाने के लिए गीली मिट्टी या नदी-नाले का कीचड लेकर छाती, आख, गले के चारो ओर और गरदन, गाल, पैर, पिडली, पजे, हाथ, जननेद्रिय, मूत्राशय, तिल्ली और जिगर के स्थान, रीढ की हड्डी आदि जहा भी रोग हो फैला देनी चाहिए और फिर उस पर कोई ऊनी या सूती मोटा कपड़ा रखकर बाध देना चाहिए ताकि मिट्टी अपने स्थान पर बनी रहे। ऊपर वाले कपड़े के एक सिरे पर एक डोरी लगी रहे तो बाधने से सहूलियत होगी।

सोचने-समझने वाला कोई भी आदमी आसानी से जान लेगा कि किसी विशेष स्थान पर मिट्टी की पुलटिस कैसे बाधी जा सकती सकती है। समझना केवल यही रहता है कि गीली मिट्टी अपने स्थान पर कैसे टिकी रखी जा सकेगी।

बांधने की पट्टी सूती या ऊनी कोई भी हो सकती है। पानी की पट्टी या गद्दी मे ऊपर से ऊनी पट्टी बाधने की जैसी जरूरत होती है वैसी मिट्टी की पट्टी मे नही, क्योंकि मिट्टी अपने आप गरम हो जाती है, पर जो रोगी कमजोर हो, जिनके शरीर मे गरमी कम हो, उनके लिए ऊनी पट्टी का प्रयोग बहुत अच्छा है।

मिट्टी की पुलटिस वह बनी बनाई दवा है जिसका कोई भी रोग क्यों न हो, किसी तरह का दर्द क्यों न हो, तुरंत उपयोग कर

सकते है। सदा अभीष्ट फल प्राप्त होगा। कितने ही रोगों मे तत्क्षण आराम पहुचेगा। रोग कड़ा हो तो मिट्टी की पुलटिस देर तक रखी रहनी चाहिए। सर्वरोगहारी मिट्टी रोगो की एक ही औषधि है।

रोग शरीर के वाहर हो या भीतर, मिट्टी की पट्टी गरमी को खींचती है। यदि रोग छाती पर है तो मिट्टी की पट्टी छाती पर, मूत्राशय और तिल्ली के रोगों मे इनके स्थान मे पेट के ऊपर, डिप्थीरिया के रोग मे गले के चारों ओर तथा और भी रोगों मे भी इसी तरह रखनी चाहिए।

सभी रोग पेट की गड़वड़ी के कारण पैदा होते है, अतः पेड़ू पर मिट्टी की पट्टी रखना सभी रोगो मे लाभदायक सावित होगा। ऐसे रोगों मे जिनमे कोई खास स्थान ग्रस्त नही होता—जैसे नाड़ी-दौर्वल्य, शोकातुर होना, आदि रोग जो सारे शरीर के रोग कहे जा सकते हैं—पेडू पर मिट्टी की पट्टी रखना लाभकारी है।

पेडू पर मिट्टी की पट्टी रखने से ज्वर तुरत कम होता है। अतः इसका उपयोग मीयादी बुखार, लाल बुखार, मोतीझरा, कफज्वर आदि-से नये रोगों मे और किसी भी कारण से गिरे स्वास्थ्य मे अवश्य करना चाहिए।

मिट्टी की पट्टी पेडू पर घंटों पड़ी रह सकती है, अतः यह कटिस्नान की वनिस्वत, जो एक वार मे केवल कुछ मिनटो के लिए ही लिया जाता है, पेट से ज्यादा गरमी खीचती है। पर क्योंकि मिट्टी की पट्टी के वाद पेडू को साफ करने के लिए उसे धोना ही पड़ता है, अतः मिट्टी की पट्टी के वाद वहुत थोडे समय का एक कटिस्नान हमेशा ले लेना चाहिए। नहान यदि न भी लिया जाय तो भी कोई हरज नहीं।

मिट्टी की पट्टी उतारने के वाद उस पर हाथ रखने से मालूम हो

जायगा कि मिट्टी की पट्टी पेड़ू या फ़ोडे की कितनी गरमी खीचती है।

सारे वदन मे धूप लेनी हो तो मिट्टी पोतने के बाद धूप मे लेटकर हम अपने वदन पर अहसान करेगे। इस प्रकार शरीर मे धूप लगने से चमडी काली नही होगी, न जलेगी। धूप-नहान लेते वक्त यदि केवल मिट्टी-मिला पानी ही शरीर पर चुपड लिया जाय तो वह जलने से वचेगा।

मिट्टी की पट्टी आवश्यकतानुसार घटो रखी रह सकती है और दिन मे कई बार बदली भी जा सकती है। रोग कड़ा हो तो पट्टी शुरू मे जल्दी-जल्दी वदलना चाहिए। सोते समय रात को मिट्टी की पट्टी वाधी जा सकती है और तकलीफ न होती हो तो पट्टी रात भर वधी रह सकती है। जब पट्टी वहुत गरम हो जाय तो उसे उतारकर दूसरी लगा देनी चाहिए।

जहा आदमी रहता है वहा की मिट्टी जैसी भी हो, पट्टी वनाने के लिए उपयोगी होती है। चिकनी मिट्टी आसानी से चिपकती है और इससे लाभ भी कुछ विशेष होता है। अगर मिले तो चिकनी मिट्टी का ही उपयोग करना चाहिए।

सूजन, फेफडे, गले और कठनलिका, आख, नाक के रोग, गठिया, वात-रोग, रूसी, चर्मरोग, पेट के और जननेद्रिय-सवधी रोग, मूत्राशय और यकृत-सवधी रोग, नसो की पीडा, हर प्रकार के दर्द, सिरदर्द, दात का दर्द आदि जैसे अनगिनत रोगो मे, जो आये-दिन होते रहते है, मिट्टी की पट्टी का सहारा विश्वासपूर्वक लिया जा सकता है।

दर्द का तो मिट्टी निश्चय और निरापद इलाज है, क्योकि दर्द के कारण विजातीय द्रव्य को मिट्टी की पुलटिस खीच लेती है और दर्द हमेशा के लिए चला जाता है। फोडे, फुसी, सूजन वगैरह के लिए

जिन अप्राकृतिक औषधियों का उपयोग किया जाता है वे रोग को अच्छा करने के साथ ही विप को शरीर के अंदर पहुंचाती है और इस प्रकार घातक सिद्ध होती है।

दर्द मिटानेवाली दवा का उपयोग कर दांतसाज दांत को ही खतम कर देता है। ऐसी दवाओं से वचना चाहिए। अगर दांत का दर्द विना दांत खोये (उखड़वाये) चला जाय तो फिर उस लाभ का क्या कहना।

अगर एक वार मिट्टी रखने से दर्द न चला जाय तो उसे तव तक वदलते रहना चाहिए जव तक इच्छित लाभ प्राप्त न हो जाय।

गरदन पर मिट्टी की पट्टी वाधने से सिर-दर्द में विशेप लाभ होता है।

विजली गिर जाने पर या सांप का विप चढ़ जाने पर या किसी प्रकार के घातक रोग से एकाएक आक्रांत हो जाने पर आदमियो को सिर वाहर रखकर समूचा जमीन मे गाड़ दिया गया है। कभी-कभी कोई खास अंग, विशेप तौर पर हाथ-पाव ही गाड़े गये है। इससे रोगी जल्द अच्छा हो गया और वच गया है। आदमी को समूचा या उसका कोई विशेप अंग गाड़ते वक्त ऋतु की उपयुक्तता पर ध्यान रखना चाहिए। हैजे के उग्र रोगी तथा मीयादी बुखार के रोगी को गाड़ना श्रेप्ठतर साधन है। जिस मिट्टी मे रोगी गाड़ा जाय वह वहुत खुश्क न होनी चाहिए।

शरीर के जिस अग की चिकित्सा मिट्टी की पुलटिस से की जाती है अथवा सारा शरीर या शरीर का जो अंग मिट्टी मे गाड़ा जाता है उसे मिट्टी शक्तिशाली और तरोताजा वना देती है, यह देखकर मिट्टी का महान् उपचारात्मक गुण स्पप्ट हो जाता है। जिनकी किसी कारणवश एकाएक मृत्यु हो गई है वे मिट्टी मे गाड़ देने से पुनर्जीवित

हो गये है।

सूर्य के प्रकाश मे शरीर को वालू मे गाड़ने की भी सिफारिश की जा सकती है। सूर्य वालू को गरम कर देता है, अत इस क्रिया का लाभ वढ जाता है।

हमेशा मिट्टी की ठडी पुलटिस का ही प्रयोग करना चाहिए, उसे अप्राकृतिक तरीके से आग पर कभी गरम न करना चाहिए। गरम पानी पीकर देखिये। तुरंत मालूम हो जायगा कि उसमे न तो ताजगी है न शक्तिप्रदायक गुण। इस तरह पुलटिस को जव आग पर गरम कर देते है तो पुलटिस मे लगा पानी और मिट्टी दोनो की रोगनाशक और शक्तिदायक शक्ति नष्ट हो जाती है। गुनगुने गरम या खूव गरम पानी के प्रयोग से भी विजातीय द्रव्य को घुलाया जा सकता है और रोग से कथित मुक्ति पाई जा सकती है। इस रीति से शरीर कमजोर हो जाता है और उसे वडी क्षति पहुंचती है, यहां तक कि हानि का पल्ला लाभ से वहुत भारी पडता है। इसमे तो कोई सदेह नही कि हानि की प्रतीति तुरत नही होती, पर वह लगड़ाती हुई धीरे-धीरे आती है और कुछ देर वाद पहुच ही जाती है।

गरम पानी या गरम पुलटिस के प्रयोग के तुरत वाद ठडे जल के स्नान, फुहारे आदि का प्रयोगकर हम गरम प्रयोग से हुई क्षति को मिटा नही सकते।

इसी तरह की हानि गरम वाष्प के स्नान से भी होती है।

मिट्टी अथवा कीचड़ लगाने से त्वचा वहुत अच्छी तरह साफ होती है। शरीर पर वरावर मिट्टी लगाकर रगडकर धोते रहने से त्वचा पूर्णत. स्वच्छ होने के साथ-साथ मुलायम और चिकनी हो जाती है।

इस विलक्षण औषधि मिट्टी से रोग जिस तरह आसानी और

आराम से तथा जितने निश्चित रूप से जाते है उसके लिए मिट्टी के प्रयोग की लाख-लाख प्रशंसा करनी चाहिए और इसका जोरदार प्रचार होना चाहिए। मिट्टी की पुलटिस बनाकर उसका प्रयोग करने की विधि की अब तक उपेक्षा ( केवल फादर कनाइप कभी-कभी मिट्टी की पुलटिस की राय देते थे ) ही की जा रही है। मैंने बहुत पहले ही मिट्टी के प्रति अपने विश्वास की घोषणा की थी कि मिट्टी का भविष्य महान् है और इसका घर-घर प्रचार हो जायगा। जहां जब जरूरत होगी, यह मिलेगी और आशातीत लाभ प्रदान करेगी। इसके प्रयोग से जो फल निकले हैं उन सबने मेरे विश्वास की पुष्टि की है।

मिट्टी की पुलटिस और मिट्टी की पट्टी के प्रयोग से आश्चर्यजनक रीति से रोगमुक्त हुए लोगों की रिपोर्ट बराबर आ रही है। सभी लोग इन प्रयोगो की जोरदार शब्दों मे प्रशसा करते हैं। बहुतों ने मुझे यह भी लिखा है कि वे मेरे विचारों का हृदय से प्रचार कर रहे हैं।

इस प्राचीन तथा सीधी और सरल प्राकृतिक औषधि को इसके योग्य सम्मान और पुरस्कार मिले, यही मेरी अभिलाषा है। तब प्रकृति की सब से बड़ी औषधि पर मनुष्य-जाति का पूर्ण अधिकार हो जायगा।

: १० :

## प्राकृतिक आहार

हजारों वरस से विज्ञान इस वात का पता लगाने की कोशिश कर रहा है कि मानव-देह के पोषण के लिए किन चीजो की आवश्यकता है—इंसान की सही खूराक क्या है। जीवन-विज्ञान, रसायन-शास्त्र, शरीर-शास्त्र, ततु-विज्ञान (हिस्टॉलोजी), मानव-विज्ञान और विज्ञान की दूसरी शाखाओ मे इस गरज से छानवीन की जा रही है।

पर एक हजार साल की खोज का नतीजा क्या रहा? एक वहुत वडे और प्रसिद्ध प्रोफेसर का कहना है कि सच्चा विज्ञान-सम्मत आहार आज भी हमारे लिए अनहोनी वस्तु है। सैकड़ों साल तक सिर मारते रहने पर भी विज्ञान अभी यह नही जान पाया है कि मनुष्य को क्या खाना और क्या पीना चाहिए। इस विफलता के कारण वह मानते है कि विज्ञान मे इस काम की योग्यता ही नही है, पर दुर्भाग्यवश दुनिया आज भी उसकी इस अयोग्यता की कायल नही है।

विज्ञान तो अभी उन वातो को भी नही जान पाया है जिन्हे आदि-युग के मनुष्यो ने विना किसी अध्ययन या अनुसंधान के जान लिया था। वह गलत-से-गलत और अति अनर्थकारी सिद्धातो की घोषणा करता जा रहा है और कभी अपनी गलती को देखता-समझता नही।

अपने समय के महाविद्वानो के विपय मे हम वाईवलके इस वचन को दुहरा सकते है कि "अपने आपको बुद्धिमान् कहते हुए वे मूर्ख बन गये।"

जो आदमी सच्चे ज्ञान के लिए प्रकृति की पुस्तक के पन्ने उलटता है और यों सुखी और स्वस्थ रह कर जीने के लिए जो कुछ उसे जानना चाहिए उसे सीधे-सादे ढग से जान लेता है उसे उन लोगों के प्रयास पर हँसी आती है जो सदा अध्ययन, अनुसंधान और प्रयोगों मे तन-मन से लगे रहते है, पर जिनकी हर खोज का फल कोई बेतुका असगत सिद्धात मात्र होता है।

इन वैज्ञानिक अनुसधानो के वावजूद जो वात सचमुच मनुष्य के सुख-स्वास्थ्य की वृद्धि और उसका कल्याण करने वाली है वह दिन-दिन उसकी आखो से ओझल होती जा रही है। पर जो आदमी फिर से प्रकृति के आदेश का अनुसरण करता है उसके वताये हुऐ रास्ते पर चलता है, वह देखता है कि सव पेड़-पौधे और पशु-पक्षी वस्तुत. प्रकृति के आश्रय मे रहते हैं उन्हे रोग और दुःख-दैन्य नही सताते। उसको इस वात का दृढ़ विश्वास हो जाता है कि मै स्वास्थ्य और आत्मकल्याण के सही रास्ते पर हू। सत्-असत् की जिस उलझन और बेचैनी मे आज की दुनिया थपेड़े और गोते खा रही है वे उसे छू भी नही पाती। भले-बुरे, हितकर-अहितकर के क्षुद्र विवाद को वह दूर से चित्त के पूर्ण समाधान और प्रसन्नता के साथ देखता है। सही रास्ते पर होने का अटल विश्वास स्वयं ही सुख-स्वास्थ्य देनेवाली वहुत बडी शक्ति है।

मनुष्य का प्राकृतिक आहार क्या है, यह आज एक उलझा हुआ मसला हो गया है और इससे हमारे सही रास्ते से वहक जाने का खतरा पैदा हो गया है। कहा जाता है कि हमारे शरीर को अल्व्यूमेन, नाइट्रोजन, पोषक नमक आदि की अनिवार्य आवश्यकता है।

फिर भी इतना हम जरूर जानते है कि हमारी सच्ची खूराक वही है जो अपने प्राकृतिक रूप मे हमारी जीभ को रुचती है और

हमारी नैसर्गिक प्रवृत्ति जिसके ग्रहण के लिए हमे प्रेरित करती है। हमारी खूराक मे किन चीजो का होना जरूरी है और जो कुछ हम खाते है वह किस तरह पचकर रक्त-मांस बनता है, इस विपय मे पक्के तौर पर हम कुछ भी नही जानते। यह हमारे लिए अधिकाश प्रकृति का एक रहस्य है और सदा रहेगा।

हमारा आहार क्या होना चाहिए और हमारे शरीर के सम्यक् पोपण के लिए किन तत्त्वो की आवश्यकता होती है, इसके विषय मे विज्ञान ने जो 'सिद्धात' हमारे सामने रखे है उनसे अधिक बेतुकी बातें इनसानी दिमाग से अब तक नही उपजी। यही कारण है कि ये 'सिद्धात' रोज बदलते रहते हैं।

अत. इस मामले मे हमे खास तौर से दृढ रहना चाहिए और केवल प्रकृति को अपने जीवन-पथ का प्रदर्शक मानना, केवल उसी की आवाज का अनुसरण करना चाहिए।

चिडिया का बच्चा जब घोसले से बाहर निकलकर पहली बार बाहर की दुनिया के दर्शन करता है तो क्या उसके मन मे क्षणभर भी इसकी उलझन होती है कि उसे अपनी भूख किस चीज से बुझानी चाहिए ? नैसर्गिक प्रवृत्ति उसे राह बताती है और वह बिना किसी परेशानी के अपनी खूराक पा जाता है।

हिरन का बच्चा घास खाता है, गिलहरी का बच्चा मीगीवाले फलो की तलाश करता है और लोमडी का बच्चा जनमते ही चूहों या अन्य जानवरो का पीछा करने लगता है।

जानवर जन्म से ही जहरीले पौधो और दूसरी हानिकर चीजो से परहेज करने लगता है।

मनुष्य जब प्रकृति के आदेश का अचूक अनुसरण करता था, जब केवल नैसर्गिक प्रवृत्ति और रुचि खूराक के पहचानने मे उसकी पथ-

प्रदर्शिका थी, उस आदि युग मे उसने वनस्पतिजगत् की सबसे सुदर और उत्तम वस्तु—फल को, अपने आहार के लिए चुना था। वह घास तो संभवतः चर न सकता था, और छोटे-मोटे जानवरों को पकड़कर उनका मांस नोचना उसने शायद पसंद न किया हो।

बाइबिल कहती है—"और खुदा ने कहा, देखो मैने हर एक बीजधारी वनस्पति को, जो सारी धरती पर व्याप्त है और हर एक पेड़ को जिसमे बीज उपजाने वाला फल है, तुम्हे दिया। वह तुम्हारी खूराक होगी।"

'बीजधारी वनस्पति,' और 'बीज उपजाने वाले वृक्ष' का यहां विशेषरूप से उल्लेख हुआ है। भाव यह है कि फल उपजाने वाले पेड़ मनुष्य का आहार बनाये गए। पृथ्वी पर रहने वाले पशु-पक्षियों को, उसके कथनानुसार, 'हर एक हरे पौधे' का आहार दिया गया।

इस उक्ति से हम यह अनुमान तो कर ही नही सकते कि पेड़ खुद ही इनसान की खूराक बनने के लिए पैदा किये गए।

दुनिया के जिस-जिस हिस्से मे इंसान रहा, प्रकृति उसके लिए इफरात से फल-मेवे पैदा करती रही, मनुष्य को उनके उपजाने मे हाथ-पांव नही हिलाने पड़ते थे। हां, सब कही एक ही तरह के फल नही पैदा होते थे, देश और जलवायु के भेद से वे भिन्न-भिन्न प्रकार के होते थे।

भूमडल के इस भाग (यूरोप) मे मनुष्य की पहली खूराक जगल के बेर, मकोय, करौदे-जैसे फल थे। पीछे वह पेड़ों मे लगने वाले फल भी खाने लगा और अखरोट, बादाम-जैसे मीगीवाले फल या मग्ज उसकी खास खूराक हो गये। हर चीज जो कच्ची, शुद्ध, अवि-

कृत दशा मे उसे अच्छी लगती थी उसके भोजन की वस्तु वन गई[1]।

मीगी या गिरीवाले फल साल के वडे भाग मे उपलब्ध हो सकते है। प्रकृति ने ऐसा प्रवंध कर दिया है कि डालियो से जमीन पर या सूखे पत्तो मे झडने के वाद वे लवे अरसे तक अच्छी हालत मे रह सकें।

जवतक जंगलो की 'सफाई' नही हुई थी और प्रकृति अवाधित रूप मे अपना काम कर सकती थी तवतक मग्जवाले और गूदेदार फल हर जगह इतनी इफरात से उपजते थे कि मनुष्य को उनसे पूरा भोजन मिल जाय। हमारी परम ममतामयी माता प्रकृति ने अपनी सभी सतानो के लिए उनकी सृष्टि के समय से ही भोजन का प्रवंध कर रखा है, और अपने लाड़ले वेटे मनुष्य के सामने तो उसने शाहाना दस्तरख्वान ही विछा दिया है।[2]

इस रीति से हम आसानी से और पक्के तौर पर जान सकते है कि हमारी सही खूराक क्या है, पर हम सही रास्ते से फिर वहक न जाय, इसकी सावधानी हमे रखनी होगी। कारण यह है कि ज्यो ही हम उस रास्ते पर लगते है चारो ओर से हम पर एतराज उठाये जाने लगते है। ऐसे आदमी तो सदा रहते ही है जो यह समझते है कि प्रकृति और उसकी वाणी की वनिस्वत वे हमारी ज्यादा अच्छी

---

[1]जो चीजें कच्ची प्राकृतिक दशा मे हमारी जीभ को रुचती है वे ही हमारा प्राकृतिक भोजन मानी जा सकती है, क्योकि वनावटी तौर पर सेक-वघारकर उवकाई पैदा करने वाली सर्वथा अप्राकृतिक चीजें भी जवान को अच्छी लगने-वाली वनाई जा सकती है। रसना को धोखा देना आसान है।

[2]यह सुविदित वात है कि पुराने जमाने के जर्मन शुरू-शुरू मे केवल जगली फल खाकर रहते थे। शिकार करना उन्होने वहुत पीछे सीखा। पर उसके वाद भी फल-मेवे अरसे तक उनका मुख्य भोजन वने रहे।

रहनुमाई कर सकते है।

लोग जब पहली बार सुनते है कि मनुष्य की सही खूराक क्या है तब आम तौर से बहुत सशंक हो उठते है और सोचते है कि हमे आज से ही यह आहार आरम्भ कर देना चाहिए। लोगों के आज के खान-पान पर शंका उठाकर हम उनके हृदय के अति कोमल और मर्म-स्थान को स्पर्श करते है। अतः आहार के विषय मे अपने विचार मै बहुत ही संयत भाषा मे प्रकट करूंगा और कोई ऐसी बात न कहूंगा जिसे सुनकर कोई आदमी हिम्मत हार जाय।

हर आदमी को सबसे पहले पानी, हवा, सूरज की रोशनी और मिट्टी की ओर इस पुस्तक में बताये हुए रास्ते से लौटना चाहिए। जो कोई तुरत इस क्रम के साथ पूरा प्राकृतिक आहार न चला सके वह कम-से-कम इतना तो कर ही सकता है कि अपने भोजन को जितना सादा बना सकता हो, बना ले और खासकर हानिकर और नफासत की चीजो से परहेज करे।

इन सबसे ज्यादा जरूरी है मांस-भक्षण के विषय मे अपनी जीभ को काबू मे रखना। नमक लगाकर या धुएं मे सुखाकर रखा हुआ मांस अति हानिकारक है। सूअर का मांस और कीमा भरकर बनाई हुई चीजे तो सबसे खराब होती है।

मांस के बदले मे हम दूध अधिक मात्रा मे ले सकते है। दूध कच्चा, बिना उबाले ही पीना या दही, मट्ठे, पनीर आदि के रूप मे खाना चाहिए।

अंडा या अंडे के योग से बनी हुई चीजें खाने की सलाह मै किसी को नही दे सकता।

आलू, फलीदार तरकारियां (सेम, कोच इत्यादि), दाल और रोटी मनुष्य की प्राकृतिक खूराक नही है, यह बात तो बार-बार

कही जा चुकी है। अत: इन चीजो को थोडा ही खाना चाहिए।

आलू और फलीदार तरकारियो के वदले हमे हरी तरकारिया और सलाद पसद करना चाहिए। ताजा सव्जियो मे से कुछ को—हरी मटर, गाजर, शलजम, पालक आदि को—कच्चा ही खाना चाहिए।

रोटी-दाल, फलीदार तरकारिया और आलू देह से मशक्कत करनेवाले मजदूर के लिए कम हानिकारक हैं, पर जो लोग शारीरिक श्रम नही करते, कलम और दिमाग से रोटी कमाते है उन्हे चाहिए तो इन चीजो से पूरा परहेज रखना, पर यह न हो सके तो इन्हे थोड़ी मात्रा मे ही खाना चाहिए। वीमारी के दिनो मे तो यह परहेज खास तौर से जरूरी है।

ताजा फल और मग्जवाले मेवे सदा हमारे दस्तरख्वान पर होने चाहिए।

केक, मिठाइया, चाकलेट, कहवा, खोया और उससे वने हुए मिष्टान्न आदि हमेशा हाजमे को खराव करते है और इस कारण स्वास्थ्य को विगाड़नेवाले है।

मद्य तो वह भयावह पिशाच है जो आज सारी दुनिया मे हर वक्त ऊधम मचा रहा है और सर्वत्र मानव-जाति के सुख-स्वास्थ्य की बलि ले रहा है। अत. उचित तो यह है कि आदमी इस विलासिता से विल्कुल ही दूर रहे, पर यह न निभ सके तो वहुत ही थोडो, दवा की मात्रा मे ले।

तंबाकू भी हमारा दगा देनेवाला दोस्त है, और उससे होशियार रहने की चेतावनी मै आपको पूरे जोर से देता हू।

चाय, कहवा और उत्तेजना पैदा करनेवालो दूसरी चीजे भी सर्वत्र मनुष्य के स्वास्थ्य को नष्ट कर रही है। ये चीजे धीरे-धीरे

काम करनेवाले जहर है इसलिए इनकी बुराई जल्दी हमारी पकड मे नही आती।

कहवे से मै अपने पाठकों को खास तौर से सावधान कर देना चाहता हूं, क्योकि आज उसका रिवाज आम है। उसके बजाय हम जौ या गेहूं के सत्त का कहवा इस्तेमाल कर सकते हैं।

पर हमारा प्राकृतिक पेय तो एकमात्र जल है। वन का हिरन केवल पानी पीता है।

वैसे तो पीने की सभी चीजे हमे कम-से-कम लेनी चाहिए। शोरबा और तरल खाद्य बार-बार या अधिक मात्रा मे हमारे सामने नही रखे जाने चाहिए। प्रकृति हमे ठोस चीजे खाने का आदेश करती है जिन्हे चबाना जरूरी होता है।

पर अगर पेय और पतले खाद्यों से हमे बचना है तो यह जरूरी है कि हमारे भोजन मे अधिक मिर्च-मसाला न डाला जाय। नमक और सभी मसाले स्वास्थ्य के शत्रु है और कितने ही कठिन रोग (पेट का कैंसर इत्यादि) इनके कारण होते है।

मै भोजन के मामले मे लोगों की कमजोरियों का काफी लिहाज कर चुका। वे फिलहाल इतना भी कर दे कि अपनी खूराक सादी बनाना शुरू कर दे, प्रकृति-विरुद्ध आहार मे कुछ कमी कर दे, फल-मेवों मे स्वाद लेने लगे और वे उनकी मेज या दस्तरख्वान पर रखे जाने लगें तो हमे उन्हे अपनी राह जाने देना चाहिए।

पर अब हमे उनको राह बतलाना है जो प्रकृति का पूर्ण अनुसरण करना चाहते है, जो फल को अपने भोजन मे गौण नहीं, बल्कि मुख्य स्थान देना चाहते है या केवल फल खाकर रहना चाहते हैं। मै जानता हू कि आज भी ऐसे लोगों की तादाद कितनी बड़ी है जो बड़ी प्रसन्नता और उत्साह के साथ इस रास्ते पर चलने को उद्यत

होगे। प्रकृति की ओर लौटने का वक्त आया ही चाहता है।

हम प्रकृति को अविकल और अबाधित रूप मे अपना काम करने दे तो हमारी नैसर्गिक प्रवृत्ति, हमारी रुचि, हमारी अतरात्मा हमे केवल रसदार और अखरोट, बादाम-जैसे मीगी या गिरीवाले फलो को अपनी खूराक बनाने को प्रेरित करेगे।

मीगीदार फलो के अतिरिक्त जगल मे, प्रकृति के उद्यान मे उपजने वाले रसीले गूदेदार फल मनुष्य के लिए सबसे अच्छी खूराक है। इनके सहायक रूप मे हमारे बागो मे पैदा होने वाले लुभावने सुस्वादु फल सेव, नाशपाती, अगूर, खूबानी, शफतालू, बेर आदि है। गरम देशो के फल बादाम, छुआरे, खजूर, अजीर, सतरा, खरबूजा, अमरूद, शरीफा, चीकू, केला आदि भी हम इस सूची मे शामिल कर सकते है।

मनुष्य, देख, सृष्टिकर्ता ने तेरे लिए कैसा सुदर दस्तर-ख्वान सजा दिया है।

फल वह भोजन है जो भगवान् हमे देता है, जिसे उसका सूर्य पकाता है। काश, अब भी मनुष्य इस दिव्य देन को समझता और उसके अनादर के पाप से बचता! इस नेमत को अस्वीकार करके उसने प्रकृति और परमेश्वर के प्रति भारी अपराध किया है और और इसका दड अनिवार्य है—रोग और सैकड़ो प्रकार के दुःख-दैन्य।

किसी फलदार दरख्त को सुदर फलो से लदा देखकर क्या आप का दिल खुशी से खिल नही उठता! इस दिव्य दृश्य मे क्या आपको प्रकृति की आवाज सुनाई नही देती!

पकाये हुए आलू, रोटी, दाल, जानवरो के मुर्दे इत्यादि मन और आखो को मोह लेने वाले ताजा फलो के सामने क्या चीज है? ये पकाये हुए खाद्य मुर्दा और स्वाद-रहित होते है। बिना नमक-मसाला

मिलाये जीभ को वे रुचते ही नही। फलों मे स्वाद है, दिव्य गंध है, ताजगी और जीवन है।

अप्राकृतिक, पकाये हुए खाद्य हमारी आंतों के लिए कष्टप्रद वोझ होते है और हमारे तन-मन को शिथिल, वेदम और जीवन को भार वना देते है ; पर फल हमारी दुर्बल, रोग-जर्जर देह मे फिर से शुद्ध रक्त का मंचार करते है, उसे प्राण और वल देते है।

मनुष्य रोग-नाशक दवाओं की तलाश मे क्यो हैरान होता है ? फल मे उसे रोग-मुक्त कर देने का गुण है। प्रकृति यह वनी-वनायी दवा उसे दे रही है। फल मीठे, स्वादिष्ट होते है और उसके दुःख-दर्द की अचूक औषधि है। फल देवताओं का भोग है, उसमे अमृत वसता है। मनुष्य क्यो प्रकृति के दिये हुए इस संजीवन रस, इस अतिमधुर महौपधि को ठुकराता और जहर-से कड़वे काढ़े, अर्क पकाता-उतारता और अपने-आपको उन्हे घूटने के लिए मजवूर करता है जिसका फल उसे केवल अवर्णनीय दुःख-दर्द के रूप मे मिलता है ?

गोलिया, अर्क और काढे रोग को दूर नही करते।

"तू व्यर्थ ही वहुत-सी दवाएं इस्तेमाल करेगा, क्योकि तू रोग-मुक्त न होगा।"

इंसान इस वात को नही जानता कि गोलिया, अर्क और मरहम उसकी तदुरुस्ती को नष्ट कर रहे है और यह वड़े दु.ख की वात है। दुर्भाग्यवश जहर का असर अकसर हमे धोखा देनेवाला होता है।

प्रकृति फल को अपने आप उत्पन्न करती है, या यो कहिये कि उसे उपजाने मे इंसान का ज्यादा अहसान नही लेती ; पर अप्राकृतिक आहार को पैदा करने के लिए मनुष्य को खेतों और वागों मे लगातार कड़ी मेहनत करनी पड़ती है ; अपना वर्तमान आहार गेहूं, चावल, दाल, आलू आदि उपजाने के लिए हमें सख्त मेहनत और परेशानी

उठानी पडती है, प्रकृति को इन्हे पैदा करने के लिए मजबूर करना पडता है।

ऐसी दशा मे हमारे लिए यह समझना और वताना कठिन है कि मनुष्य अपने प्राकृतिक भोजन फल का अनादर क्यो करता है। उसकी यह मूर्खता हमारे लिए बहुत बड़ी पहेली है जिसे बूझने मे हमारी बुद्धि असमर्थ है।

फल को भी हमे उसी दशा मे खाना चाहिए जिसमे प्रकृति उसे पैदा करती है। उसे सुखाने, पकाने या बिगड़ने से बचाने के लिए नमक-मसाला लगाने से स्वभावत. उसका गुण घट जाता है। फलो का रस निकालना भी प्रकृति का अनुसरण नही है, क्योकि कृत्रिम विधि से निकाला हुआ रस उतना स्वास्थ्यकर, उतना पोषक नही होता जितना वह फल स्वाभाविक दशा मे उसके साथ सेवन करने से होता है।

अतः मनुष्य की खूराक मे गिरीवाले फल सब से ज्यादा जरूरी चीज माने जाने चाहिए। इस वर्ग के फल ही मनुष्य को गरमी और शक्ति देते है।

जिसके दात इस लायक न हो कि वादाम, पिस्ता, अखरोट आदि अच्छी तरह चबाकर खा सके उसे उन्हे घिस या पीस कर खाना चाहिए। उन्हे घिसने की कले आजकल विसातखाने की हर अच्छी दुकान मे मिल सकती है।

मै आम तौर पर 'हेजेलनट'[1] को ज्यादा पसद करता हूं, क्यो कि वह कुदरती तौर पर पैदा हो सकता है; पर अखरोट और दूसरे मग्ज भी वहुत अच्छे रहेगे। छुहारे, खजूर, अखरोट, वादाम आदि को साथ खाना वहुत मजेदार होता है।

---

[1]एक तरह का अखरोट।

कच्चा, विना उवाला हुआ दूध भी हमारी भोज्य वस्तुओ की सूची मे शामिल किया जा सकता है। मक्खन और नरम पनीर या दही भी लिया जा सकता है। हो सके तो दोनो को विना नमक मिलाये ही खाये। शुद्ध फलाहार एकवारगी चलाना सवके लिए कठिन है, विरले ही इस व्रत को निभा सकते है। इसलिए हमे साधारण आहार और फलाहार के वीच की मजिल दूध, मक्खन और रोटी के सहारे विता लेने की सलाह देनी होगी; इनके साथ थोडी हरी तरकारी लेना भी जरूरी हो सकता है। स्तन्यपायी पशु (गाय, घोड़ा इत्यादि) का वच्चा भी जव शिशु के आहार से वयस्क प्राणी के आहार पर आने लगता है तो कुछ दिन उसके साथ-साथ मा का दूध भी पीता रहता है। जान पड़ता है सभ्य स्त्री-पुरुष के विगडे हुए पेट को भी इसी तरह धीरे-धीरे फिर शुद्ध प्राकृतिक आहार पर ले जाना होगा। इस संक्रमण के लिए दूध मुझे सवसे अच्छा मालूम होता है।

थोड़ी-सी रोटी भी, त्याज्य पर कुछ काल के लिए अनिवार्य मानकर खायी जा सकती है। रोटी चोकर-समेत गेहू के आटे की हो तो ज्यादा अच्छी होगी। हमारी मामूली डवल रोटी वहुत ही दुष्पाच्य होती है, इसलिए मै उसे खाने की सलाह नही दे सकता। मक्खन, रोटी और अजीर वहुत ही अच्छा भोजन है।

उवले फल, मुरव्वे आदि के रूप मे सुरक्षित फल और रसभरी आदि ताजा फल भी दही के साथ खाना वहुत अच्छा भोजन है। ऐसी चीजे फलाहार आरभ करनेवालो के लिए खास तौर से अच्छी है। इससे उनका भोजन एकवारगी वहुत सादा न हो जायगा।

जो लोग पकाये हुए भोजन को एकवारगी न छोड़ सके वे एक वक्त घी, मक्खन या नारियल के तेल मे पकायी हुई तरकारिया और दो-चार आलू भी ले सकते हैं।

इस भोजन-व्यवस्था मे सव तरह के गिरीदार और गूदेदार फल, दूध, मक्खन, रोटी और उवाली हुई सब्जियो के लेने की छूट के साथ फलाहार आसानी से चलाया जा सकता है। इस व्यवस्था मे आपके घरवालो को स्वाद और स्वास्थ्य दोनों का सुख मिलेगा। इस प्रकार के भोजन-सुधार की आज सख्त जरूरत है। ऊची श्रेणीवालो को इस सुधार मे अगुआ होना चाहिए। इस तरह की खूराक को उन्हे रोगी के पथ्य रूप मे नही, वल्कि नित्य के सामान्य भोजन के रूप मे अपनाना चाहिए।

गरीव श्रेणी के लोग, पैसेवालो को गोश्त, शराव, मिठाई, मलाई, सिगरेट, चाय आदि खाते-पीते देखते है तो इसे पैसे का सुख समझते है और उनके अदर भी उसके भोग की लालसा भडक उठती है, पर इस सुख की स्पर्धा करके वे धनिक-वर्ग के विशेप रोगो और दुर्दशा मे भी हिस्सा वटाने की कोशिश कर रहे है। अत. ऊपर के दरजेवालो को चाहिए कि वे इन अप्राकृतिक पदार्थो के भोजन और सारी घातक विलासिताओ के सुख का त्याग कर नीची श्रेणीवालो के सामने एक अच्छी मिसाल पेश करे।

पर सच्चे अर्थ मे प्रकृति की ओर लौटना गरीव-अमीर, छोटे-वडे सभी के लिए सही रास्ता है, वशर्ते कि वे चाहते हो कि उन्हे फिर स्वास्थ्य और सुखकर जीवन मिले। प्रकृति वर्ग या दरजे का भेद करना नही जानती। पर आज की स्थिति मे प्रकृति की ओर सामान्य रूप से लौटने के क्रम, अतिशय अप्राकृतिक रहन-सहन के वाद प्रकृति के पुन. अनुसरण की तथोक्त प्रतिक्रिया का प्रारभ ऊची श्रेणी मे ही होना चाहिए।

जंगवार्न में[1] मैने देखा कि समुचित सहायता और परिवर्तनकाल के लिए बताया हुआ खाना मिलने पर लोग ऊपर बताये हुए फलाहार को कितनी जल्दी और कितने उत्साह के साथ अपनाने को तैयार हो जाते है। यही नही, मै ऐसे कुटुबो को जानता हू जिन्होंने अपने घर मे इस तरह के भोजन की व्यवस्था की है और इस सुधार से सुखी है। इन परिवारों के स्त्री-पुरुष अपने नये भोजन, उसके गुण और स्वाद की, जब कभी इसकी चर्चा चलाइये, दिल खोलकर सराहना करते है।

अवश्य ही हम चाहें तो अपने दस्तरख्वान को और भी सादा बना सकते हैं। गिरीदार फल और अपने देश मे होनेवाले ऋतुफल ही हमारी सबसे अच्छी खूराक और हमारे पोषण के लिए यथेष्ट हैं। कुछ रोगों मे अधिक सादा आहार आवश्यक भी होता है।

बहुतेरे पैसे की कमी के कारण भी अधिक सादा रहन-सहन रखने को मजबूर होगे ; पर मैने जान-बूझकर इस विषय मे जितनी छूट दी जा सकती थी, दे दी है।

इस निरामिष भोजन को, जिसमे फल मुख्य पदार्थ होता है, हम 'नव्य निरामिषवाद' कह सकते हैं।

प्रकृति ने जैसे मास को मनुष्य का भोजन नही बनाया, वैसे ही गेहू, जौ, चावल, दाल, साग, तरकारिया, आलू आदि को भी उसका आहार बनने के लिए नही पैदा किया है। कारण यह कि इन चीजों को हम कच्चा और बिना नमक-मसाला मिलाये खायें तो ये हमे अच्छी नही लगती।

मनुष्य मास, मद्य, सिगरेट, तंबाकू आदि त्याग दे तो उसके दिल

---

[1] मूल पुस्तक के लेखक एडोल्फ जस्ट द्वारा जर्मनी के हार्ट्ज स्थान में स्थापित आरोग्याश्रम।

पर से एक भारी बोझ उतर जाता है; उसे जान पड़ता है जैसे वह प्रकृति के प्रति कोई भारी अपराध कर रहा था, जिससे अब छुटकारा पा गया हो। पर आप फल, रोटी, दाल, हरी और फलीदार तरकारियां खायं और दूध-दही और गिरीवाले फल न खायं तो इस भोजन मे चिकनाई का अभाव होगा जो मानव-शरीर के धारण-पोषण के लिए बहुत ही जरूरी है। यह चीज आपको अखरोट, बादाम जैसे फलो के मग्जो मे मिल सकती है। ऐसे आहार पर रहनेवाले आम तौर से पीले और दुबले दिखाई देते हैं, मुर्दादिल और अ सर कमजोर दिल-दिमाग के और जरा से कष्ट-चिंता से घबरा जानेवाले होते हैं, और शिकायते भी उन्हे अक्सर हुआ करती है। उनकी देह मे न गरमी होती है और न शक्ति।

पहले के निरामिषभोजियों के स्वास्थ्य के बारे मे हमारे अनुभव बहुत ही खेदजनक हैं। उनमे बहुतेरे पीले, रक्तहीन, सूखी खाल और दुबली देहवाले मिलते है। अतः पुराने संप्रदाय के निरामिषभोजियों की बुद्धि-विवेक की आवाज सुननी चाहिए।

यह बात देखी गई है कि कुछ आदमी निरामिषाहार की पुरानी पद्धति के अप्राकृतिक आहार के दोष को दूसरो की अपेक्षा अधिक सह सकते हैं, और उसके कुपरिणाम सबमे समान रूप से नही प्रकट होते।

[1]अक्सर यह कहा जाता है कि हमारी गोशाला मे पालित गायें रोगी होती हैं, इसलिए हमे दूध नही पीना चाहिए। इस तर्क के अनुसार तो हमारे बच्चों को मा का दूध भी, बिना उबाले नहीं पीना चाहिए; क्योंकि स्त्रिया तो और भी अधिक रोगिणी होती हैं। पर हम देखते हैं कि जो बच्चे मा के दूध से वंचित रहते हैं उनकी देह पनपती नही। अवश्य ही चरागाह मे चरने वाली तंदुरुस्त गायो का दूध रोगी गाय के दूध से बहुत अधिक पोषक और गुणकारी होता है।

फिर भी गिरीदार फलो के आहार के विरुद्ध जो कुछ भी कहा जाता है वह एकबारगी गलत है।

कहा जाता है कि गिरियों मे तेल होता है इसलिए मनुष्य के लिए उसे पचाना कठिन होता है। ऐसा कहनेवाले यह सोचने का कष्ट नही करते कि यह कथन प्रकृति पर कितना बडा लाछन है, मानों उसने अपनी सर्वश्रेष्ठ कृति के लिए अयुक्त और अपाच्य आहार उत्पन्न किया।

प्रकृति ने गिरीदार फल गिलहरी और मनुष्य दोनों के लिए पैदा किया है। इस नन्हे से प्राणी की, जो इस डाल से उस डाल पर कूदता-उछलता रहता है, चुस्ती-फुर्ती देखकर क्या आप यह सोच सकते हैं कि वह न पचनेवाली खूराक पर जी रहा है।

जो निरामिषभोजी गिरियो के आहार पर उपर्युक्त आक्षेप करते है उन्हे मैं यह सलाह देना चाहता हूं कि वे कुछ दिन दाल, तरकारी, रोटी और आलू के बदले केवल मग्ज, पिस्ता-बादाम, अखरोट, चिलगोजा आदि खाकर रहने की कोशिश करे। कुछ ही दिनों में वे देखेंगे कि उनकी मंद जठराग्नि तीक्ष्ण हो गई है और उनका पाचन-संस्थान अधिक मुस्तैदी से अपना काम करने लगा है।

बैल को केवल घास और हाथी को धान या चावल के आहार से जो प्रभूत बल प्राप्त होता है वह अक्सर इस बात की दलील मे पेश किया जाता है कि मनुष्य भी केवल साग, भाजी, रोटी, दाल और फल खाकर स्वस्थ-सबल रह सकता है। यह दलील देनेवाले निरामिषभोजियो का ध्यान मैं इस बात की ओर खीचना चाहता हूं कि शेर और व्हेल मछली मास के आहार से भी तो ऐसा ही प्रचड बल प्राप्त करते हैं। प्राणीमात्र केवल उस आहार से स्वस्थ रहते और पुष्ट होते हैं जिसकी ओर प्रकृति उनकी नैसर्गिक प्रवृत्ति,

स्वाद, रुचि और अतरात्मा के द्वारा उन्हे प्रेरित करती है और उनके अगो की वनावट जिसकी प्राप्ति, भक्षण और पाचन के अनुकूल है। लोमडी मास और बैल घास खाकर पुष्टि-वल प्राप्त करता है। उन्हे गिरीदार फलों की गिजा दी जाय तो दोनो का स्वास्थ्य-वल गिर जायगा। गुबरैले का आहार गोवर है, पर दुनिया मे और भी कोई प्राणी है जो इस आहार पर जी सके ?

इसलिए अगर बैल घास खाकर वलवान् और सशक्त वना रहता है तो इससे यह साबित नही होता कि मनुष्य हरी और फलीदार तरकारिया या फल और रोटी खाकर स्वस्थ और सुखी रह सकता है। दूसरी ओर जब गिरीदार फल उसकी खास खूराक होते है तब उसका तन-मन अधिक सवल-सशक्त होता है। कारण यह कि यह चीज कच्ची हालत मे उसकी जीभ को अच्छी लगती है और यह इस बात का सबूत है कि प्रकृति ने यही आहार उसको दिया है। वह वर्ष के वडे भाग मे यह भोजन उसके लिए प्रस्तुत भी रखती है।

यह बात वार-वार पुराने और हाल के जमाने मे भी कही गई है कि प्रकृति ने मास नही, वल्कि वनस्पति को मनुष्य का आहार बनाया है, पर इस बात पर शायद ही किसी ने जोर दिया हो कि प्रकृति की योजना यह नही है कि आदमी साग-सब्जी, सेम-आलू और दाल-रोटी खाकर रहे, वल्कि यह है कि वह कच्चे और अपने-आप पके हुए फल खाय। इस वात की तो अव तक खास तौर से उपेक्षा की गई है कि प्रकृति ने फलो की गिरियो को ही उसकी खास खूराक बनाया है।

एक अग्रेज डाक्टर स्व० डेसमूर ने सबसे पहले प्रकाश्य रूप से हमारे वर्तमान विना चिकनाई के निरामिष भोजन मे हमारे स्वास्थ्य

के लिए जो खतरा है उसकी ओर हमारा ध्यान खींचा और बताया कि गिरीदार फल अखरोट, बादाम, चिलगोजा आदि—ही मनुष्य का मुख्य भोजन है। हमे इसके लिए उसका उपकार मानना चाहिए।

पर डेंसमूर पर भी विज्ञान का जादू बुरी तरह सवार था। इस कारण उसकी पद्धति मे अनेक दोप रह गये। उसने वैज्ञानिक प्रमाणों, खासकर आंतों की बनावट से इस बात को साबित कर दिया कि मनुष्य की सही खुराक गिरीवाला फल ही है; पर वैज्ञानिक प्रमाणों का कोई मूल्य नहीं। हमारी चिकित्सा-प्रणाली की सारी बेतुकी बाते वैज्ञानिक प्रमाणों से सही साबित कर दी गई हैं। विज्ञान की विधि से हम हर चीज को सही या गलत साबित कर सकते है। जिस विज्ञान का आधार प्रकृति नही है, और फलतः जो आधार-रहित है, उसका उपयोग इस रीति से किया जा सकता है। अतः डेसमूर के सिद्धांतो का गलत होना वैज्ञानिक रीति से सिद्ध किया जा चुका है। ध्यान देने की बात यह है कि डेंसमूर के वैज्ञानिक प्रमाण साधारण जनों को गूदे और गिरीदार फलों के मनुष्य का प्राकृतिक आहार होने का विश्वास न दिला सके और न उन्हे इस खूराक की ओर खीच सके। इसका कारण शायद यह हो कि डेसमूर भी पहले विज्ञान के नही, बल्कि दूसरे रास्तों से ही इस नतीजे पर पहुंचा।

प्रकृति और उसके नियम अटल, अपरिवर्तनीय है, वे सृष्टि के आदि से प्रलयपर्यन्त ज्यों-के-त्यों रहेगे। अतः मानव-जाति ने अपने-आप पके हुए फलों और खासकर गिरीवाले फलों को फिर अपना मुख्य भोजन न बनाया तो वह कभी सच्चे अर्थ मे स्वस्थ, सबल और सुखी नही होने की।

इसके उत्तर मे निश्चय ही यह बात कही जायगी कि बिना

फलाहारी बनाये लोगों के रोग अच्छे किये गए हैं और वे स्वस्थ, सबल भी रहे है, पर बात यह है कि जो लोग प्रकृति के सभी नियमों का फिर पूरा-पूरा पालन करेंगे उन्हे वह जिस स्वास्थ्य, बल और सुख का दान करेगी और रोगों को भगाने मे इससे जो चमत्कारिक सफलता प्राप्त होगी, आज की स्थिति में हम उसकी तनिक भी कल्पना नही कर सकते।

प्रस्तुत पुस्तक के आरंभ मे ही मैने इसे दिखाने की कोशिश की है कि हवा और रोशनी के बारे मे लोग प्रकृति से जो शका रखते हैं वह कितनी खतरनाक और समझ मे न आने वाली बात है। प्रकृति उन्हे जो आहार देती है उसकी उपयुक्तता का विश्वास न करना भी वैसी ही हानिकर और हमारी अकल मे न आनेवाली बात है। क्या यह प्रकट सत्य नही है कि हर एक जानदार, जब वह प्रकृति की दी हुई खूराक पर रहता है तब स्वस्थ, सुदर, सबल और सुखी होता है। हिरन घास चरकर और शेर मास खाकर स्वस्थ-सबल रहता है।

यह भी मशहूर बात है कि ओरग-ऊटान[1], जिसकी आते और पाचन का काम करने वाले अग मनुष्य से इतने मिलते है कि पहचानने मे धोखा हो सकता है, केवल कच्चे फल खाकर रहता है; फिर भी इतना बलवान् होता है कि 'गरम देशो के जगलो का दैत्य' कहा जाता है। बहुतो का विश्वास है कि केवल फल के आहार से मनुष्य को पूरा बल नही मिलेगा, पर आज तो मास, तरकारी, फलियां, रोटी-दाल और शराब उसका आहार है, और यह बनावटी खूराक खाकर भी वह ओरग-ऊटान से कही कमजोर है। उसका आहार-विहार और

[1]बोर्नियो, सुमात्रा के जगलो मे पाया जानेवाला लबे हाथोवाला, बलवान, बिना पूछ का बदर।

रहन-सहन सचमुच प्राकृतिक हो तो वह ओरंग-ऊटान से भी अधिक वलवान् हो सकता है। वह सृष्टि का सिरमौर है, संपूर्ण प्राणियों पर राज करने के लिए पैदा किया गया है। उसकी इंद्रियां, देह-मन की शक्तियां सबसे अधिक विकसित है, अतः उसे शरीर-वल मे भी सभी प्राणियो से वहुत आगे होना चाहिए।

दैत्यों, असुरों की पौराणिक कहानियां भी इस वात का संकेत करती है कि आदि-युग मे मनुष्य अति वलशाली था।

जानवर पके हुए फलों की अपेक्षा, कच्चे और अधपके फलो, पौधो को खाना ज्यादा पसद करते है। हर एक अनुभव उनकी इस प्रवृत्ति की पुष्टि करता है। वच्चे भी, जिनकी नैसर्गिक प्रवृत्ति आज भी वड़ी उम्रवालों से प्रवल है, आमतौर से कच्चे और अधपके फलों को ही पसंद करते हैं।

प्रकृति-विज्ञान का हर एक पंडित इस तथ्य की ओर ध्यान देता हुआ दिखाई देता है कि जानवर अपक्व फल-पौधों को, पके हुओं से ज्यादा पसंद करते हैं। मार्टिन के नव-प्रकाशित विशाल प्राकृतिक इतिहास मे हम इस वात का उल्लेख पाते है कि ओरंग-ऊटान अनपके फल खाने का खासतौर से शौकीन है।

चिड़ियों के वारे मे यह वात सुविदित है कि वे शाहदाने या विलायती मकोय को पूरा पकने के पहले ही, जव वे लाल होने लगते हैं, खाना सवसे ज्यादा पसंद करती हैं।

घास चरनेवाले जानवर भी नरम-कच्ची घास और दाने को ही ज्यादा पसद करते है। सूखी घास और पयाल भी, अगर वह पकने से कुछ पहले ही काट लिया गया हो तो, उन्हे अधिक रुचता है। अनपका चारा उनके लिए अधिक पोषक और स्वास्थ्यकर भी होता है।

जो सेव जाड़े के दिनो मे इस्तेमाल करने के लिए तोडकर रख लिये जाते है वे आमतौर से अधपके ही तोडे जाते है। पूरी तरह पकने के लिए उन्हें इससे कही अधिक दिन डाल से लगे रहना होगा।

बे-पके फल खाने से वच्चो को दस्त आने लगना और खाज आदि की शिकायत हो जाना भी इस वात का सवूत है कि अनपका फल पके की वनिस्वत देह को अधिक शक्ति और गति देता है, क्योंकि अतिसार और खाल के रोग शोधक उभार है। ये सचित विप को शरीर से वाहर कर देने की प्रक्रिया है।

अत अनपके और अधपके फल से डरना अब हमे छोड देना चाहिए और उन्हे चाव से खाना चाहिए। हमारी विगडी हुई जीभ भी उन्हे ज्यादा पसद करेगी। हरी तरकारिया, हरी सेम-मटर आदि भी पकी हुई फलियो और अन्नो से, जिनसे हमारी रोटी वनाई जाती है, अधिक पोपक और स्वास्थ्यकर होती है।

जानवरों को जब फलिया, चना-मटर और पका अन्न अधिक मात्रा मे दिये जाते है, और खासकर जव उन्हे कडी मेहनत नही करनी पड़ती, तव उनकी देह के जोड कडे पड जाते है, और कभी-कभी वे मर भी जाते है। इसके विपरीत, घोडे को जब कच्चा चारा दिया जाता है—भले ही वह सूखा हो—तव उसके जोड़ लचीले होते है। इससे सावित होता है कि फलिया और वह गेहू-जौ, जो पक जाने पर खेत से काटा गया हो, प्रकृति की पसद का आहार नही है, इसलिए इनको खाने की सलाह मै नही दे सकता। इस दृष्टि से आज के अन्नाहारी हमे पके दाने और छिलकेवाले गेहू के विना छने आटे को अपना मुख्य आहार बनाने की सलाह देकर भारी गलती कर रहे है। इस गलती की हमे अक्सर कडी सजा मिली है।

वहुतो का खयाल है कि खजूर और अजीर हमारे दातो को

नुकसान पहुंचाते हैं। जो खजूर और अजीर हम खाते है वे सुखाये हुए होते हैं, अत अपने प्राकृतिक रूप में नही होते। हो सकता है कि गरम देशों के सुखाये हुए फलो मे शक्कर का अत्यधिक होना हमारे दातो के लिए थोड़ा अहितकर हो, पर यह बात अधिक हानि करनेवाली है इसमे मुझे शक है। फिर गरम देशो के फल हमारे लिए अनिवार्य नही है, उनकी सिफारिश तो मैने महज इसलिए की है कि इससे हमारे दस्तरख्वान पर, खासकर जाडे के दिनो मे, इस तरह की और चीजे रखी जा सकती हैं, और ये हमारी जीभ को ही नही मन और आखों को भी बहुत भाती है। गरम देशो के ताजा फलों—संतरे, मौसंबी आदि के खिलाफ तो यह एतराज उठाया ही नही जा सकता।

निश्चय ही हमारे ये फल प्रकृति की अयाचित देन नही है, हम उन्हे बनावटी विधियो से पैदा करते हैं, फिर भी वे धरती से ही प्राप्त होते है और अपनी स्वाभाविक दशा मे, बिना पकाये और नमक-मसाला मिलाये, रुचते हैं; इस कारण वे भी वन के फलो की ही तरह मजे मे खाये जा सकते हैं।

गरम देशो के फल (खजूर, अंजीर, संतरे, बादाम आदि) हमारे जल-वायु से भिन्न जल-वायु मे उपजते है, और खासकर दक्षिण के देशो के लिए पैदा किये गए हैं, पर वे हमें कच्ची हालत मे रुचते है, इसलिए अप्राकृतिक आहार नही माने जा सकते। फलियां, आलू, दाल आदि खाकर हम प्रकृति की व्यवस्था से जितनी दूर चले जाने का अपराध करते हैं, गरम देशों के फलों को खाना उसकी तुलना मे प्रकृति के विधान का बहुत ही हलका उल्लघन है।

दूध सदा कच्चा ही पीना चाहिए। उबालने से वह दुष्पाच्य हो जाता है। दही और मट्ठा भी इस्तेमाल किये जा सकते है।

जगली और वगीचो मे उपजनेवाले फल, जहा तक हो सके कच्चे और विना पकाये ही खाने चाहिए। जब ताजा फल अलभ्य हो तव सुखाये या पकाये हुए फल भी खाये जा सकते है।

फलों को आग पर पकाने या उनका अचार-मुरव्वा वनाने मे शक्कर का उपयोग वहुत ही कम करना चाहिए। कृत्रिम विधि से वनाई हुई शक्कर (फलो के रस मे भरी प्राकृतिक शक्कर नही) पेट के लिए वहुत ही हानिकर है। कच्ची या लाल शक्कर अवश्य सफेद शक्कर और मिस्री से अच्छी होती है।

खजूर को हम दूध आदि को मीठा करने के काम मे ला सकते हैं। शहद रोटी के साथ खाया जा सकता है।

खाना धीरे-धीरे और खूव चवाकर खाना चाहिए। जिस भोजन मे राल अच्छी तरह मिली हो उसे आमाशय ज्यादा अच्छी तरह पचा सकता है।

आग पर पकाये हुए खाद्यो की अपेक्षा फल स्वभावतः धीरे-धीरे खाये जाते है। हम सदा सव वातो मे प्रकृति का अनुसरण करते रहे तो हमारा हर काम अपने-आप ठीक तौर पर होगा।

मासाहार से प्रचलित निरामिषाहार (हरी तरकारिया, फलिया, रोटी और कोई फल) पर जाना वहुत ही कठिन है,' क्योकि कुछ ही दिनो मे अखरोट-वादाम आदि मे रहने वाली चिकनाई की इच्छा जोरो से होने लगेगी। कुछ दिनो मे और तरह के कष्ट, वेचैनी की अनुभूति भी होगी, हालाकि मांस-मद्य के आहार से उत्पन्न विकृति-सूचक लक्षण विदा हो जायगे। यही कारण है कि वहुतेरे निरा-मिषाहार को अधिक दिन चला नही सकते और कुछ ही दिनो मे फिर पुराने खान-पान पर आ जाते है; पर आग पर न पकाये हुए फल अगर मग्जों के साथ मिलाकर खाये जाय तो पाचन का काम

करनेवाले अंगो का काम तुरंत वहुत हलका हो जाता है और पाचन-शक्ति वहुत वढ जाती है। इस आहार से दिमाग भी साफ हो जाता है और सारा जीवन वधनमुक्त, हलका-फुलका और प्रसन्नता से भरा हुआ मालूम होने लगता है। अतर मे सुख-स्वास्थ्य और आनद की ऐसी अनुभूति होने लगती है जो उसके पहले सर्वथा अज्ञात होती है। चूकि अव शरीर को वे चीजे मिलती होती है जो उसके पोपरण और वाढ़ के लिए आवश्यक है इसलिए तन-मन मे शीघ्र ही एक सुखद स्फूर्ति की अनुभूति होने लगती है और वल, ओज की नई अनुभूति के साथ-साथ जीवन मे एक नये, अननुभूत आनंद की लहरे उठने लगती है।

रही हमारी सिर चढाई हुई जीभ की वात। सो वह तो अभ्यास से कुछ दिनों मे नितात स्वादरहित, वल्कि शराव और तवाकू-जैसी अति अरुचिकर चीजों मे स्वाद पाना सीख जाती है।

सच तो यह है कि प्रकृति फल को, जिसे ईश्वरीय तेज के प्रतीक स्वय सूर्य ने उगाया-वढाया, जो स्वाद प्रदान करती है वह स्वाद ऊचे-से-ऊंचे दरजे की पाकविद्या भी रोटी-चावल, साग-भाजी मे पैदा नही कर सकती।

कोई आदमी थोड़े दिन भी अप्राकृतिक आहार की इच्छा को दवा ले तो वह प्राकृतिक भोजन मे, जो राजसी पकवानों से भी वढ़-कर और सच्चा स्वाद है, उसका मजा लेना सीख जायगा। वह चाहे तो सदा केवल कच्चे या स्वयं-पके फल खाकर रह सकता है, उसकी जीभ उससे कोई दूसरी चीज न मागेगी, और फलो के दिव्य स्वाद की दिन-दिन अधिकाधिक रसिया होती जायगी, यहां तक कि पुराने रहन-सहन को फिर अपनाना उस आदमी के लिए अति कठिन हो जायगा। यही कारण है कि जो लोग पुराने ढंग के निरामिपाहार

पर वडी कठिनाई से टिकाये जा सकते है वे रसदार और गिरीदार फलो का आहार एक वार आरभ करके फिर वडे चाव से उसका व्रत लिये रहते है।

पर इस आहार की सलाह देते हुए मुझे यह वात एक वार फिर कह देनी होगी कि हमारे आहार मे यह परिवर्तन प्रकृति के आदेश के जितना ही अधिक अनुकूल होगा, उतना ही उन शोधक उभारों की अधिक सभावना होगी जो रोग से छुटकारे और स्वास्थ्य की प्राप्ति के वीच की मजिल माने जाते है। वे अनेक रूपो मे प्रकट हो सकते है—हाथ-पाव या जोडो के दर्द, क्षणिक अवसाद की या और किसी शक्ल मे ; पर ये उपद्रव सदा शुभ लक्षण होते है। वे इस वात का प्रमाण है कि शरीर के शोधन की, रोग के कारणरूप विप के वाहर निकलने की क्रिया पूरे वेग से चल रही है। इन शोधक उभारो के वाद रोगी को आराम की पक्की अनुभूति होती है और रोगी प्रकृति की कार्यविधि को थोडा भी समझता होगा, तो इन उभारो से घवरायेगा नही।

कभी-कभी यह भी होता है कि सोलहो आने प्राकृतिक आहार-क्रम चलाने पर कुछ ही दिनो मे वडे जोर की भूख लगने लगती है और उसे बुझाने के लिए वार-वार भोज्य पदार्थों की वडी मात्रा पेट मे पहुचानी पडती है। यह भी एक सुलक्षण है, क्योकि इससे यह सावित है कि शरीर अपने आपको वनाने का काम मुस्तैदी से शुरू कर रहा है।

प्राकृतिक आहार आरभ करते ही भूख का भड़क उठना ऐसी वात नही है जिससे कोई डरे, कुछ दिनो मे वह फिर चली जायगी और अत मे अप्राकृतिक आहार-काल मे जितना खाना पडता था उससे वहुत कम मे तृप्ति होने लगेगी और यह अल्प मात्रा वड़ी

रुचि और स्वाद के साथ खाई जायगी।

मा के दूध को छोडकर और जो भोजन प्रकृति मनुष्य को देती है, सव ठोस शकल मे होता है। जानवरो मे भी जो कच्चे रसदार घास-पौधे या फल खाकर रहते है, वे वहुत ही कम पानी पीते है; एक जाति के हिरन (रो) तो कभी पीते ही नही। मुमकिन है, मनुष्य भी आरंभ मे अपायी (जल न पीनेवाला) प्राणी रहा हो, क्योकि किसी कृत्रिम साधन मात्र के बिना कुछ पीना उसके लिए अति कठिन है। पर आज वह शोरवे आदि के रूप मे कितना तरल खाद्य खाता और चाय, कहवा, शराव आदि के रूप मे कितना पेय पीता है, इसको हम सोचे तो आसानी से समझ सकते है कि इस विषय मे भी वह प्रकृति के प्रति कितना वड़ा अपराध कर रहा है।

प्राकृतिक चिकित्सा के एक आचार्य स्क्राथ की चिकित्सा-पद्धति मे केवल कुछ दिनो तक जल और अन्य पेय पदार्थो का त्याग करके ही रोग दूर किये जाते है।

केवल फल खाकर रहनेवाले को तो जल्दी ही यह अनुभव होने लगता है कि अव उसे प्यास नही लगती और पानी या और कुछ पीने की जरूरत नही है।

और दूसरों को तो प्रकृति, मां के दूध के सिवा, केवल पानी पीने के लिए देती है। फलों के रस भी पिये जा सकते है।

हम आपको एक स्वादिष्ट शरवत वनाने की विधि बताते है—किसी पहाडी सोते का एक वोतल जल लीजिये जिसमे लोहे या किसी दूसरे उपयोगी खनिज द्रव्य का मिश्रण हो। उनमें एक नीवू और रसभरी का उतना रस निचोड़िये जितना उसे स्वादिष्ट वनाने के लिए आवश्यक हो। जंगबार्न मे त्यौहारों पर यह पेय चिकित्सार्थियों को दिया गया और उन्हे वहुत पसंद आया है। उसे इकट्ठे वैठकर

